सत्यघोष तो चोरी करनें,रावण परत्रिय हरनें रे॥म०॥२॥ धनतृष्णाये आठमो चक्री, चाल्यो भर दरियाव रे; देव सह्र तो छुप गया दूरा, डूब गई जब नाव रे ॥ म०॥ ३ ॥ तंदुल मच्छ तो गयो सातमी, रे मन तुज परताप रे; भरत महाराजा केवल पायो, छूट गया सब पाप रे ॥ म० ॥४॥ मनसूं बंधन मनसूं मोक्ष,जिणमें फेरनसार रे; मन जीता तो जीता सब ही, मन हारे सब हार रे ॥म० ॥ ५ ॥ ज्ञान थकी तो ध्यान नीपजे, ध्यान थकी मन रोको रे; मन रूक्यां सूं राम कहे छै, दूर नहीं छै मोखो रे ॥ म० ॥ ६ ॥ इति ॥

## २२ कुंजेरी देशी ॥

सुण भाई प्यारे, भम्यो गत च्यारूं मांय रे; कीडी मकोड़ी आदि तूं हुवो रे; तिर्यंच में; तिरजंचमें काल अनंत वस्यो रे तिर्यंचमें ॥ १ ॥ सु० ॥ कवि गयो नरकरे मांय रे, छेदन भेदन दुख सह्या रे; कहणी नावै ॥ क० ॥ दुःख एक सासरो रे, कहणी नावै ॥ २ ॥ सु० ॥ कवि हुवो रांक कंगाल रे, विध विधना दुःख भोगव्या रे; सुख नायो ॥ सु० ॥ सुपनें पापसूं रे, सुख नायो ॥ ३ ॥ सु०॥ लाधो लाधो मानव देह रे, उत्तम कुल श्रावक थयो रे; चेतोनी ॥ चे० ॥ अवसर दोहिलो रे, चेतोनी ॥४॥ सु० ॥ धन्य धन्य नरकना जीव रे, जे निर्मल समकित धारही रे; जिण कारण ॥ जि० ॥ धन्य धन्य जेहने रे, जिणकारण ॥ ५ ॥ सु० ॥ धिक् धिक् सुर अवतार रे, जे मिथ्या मतमें राचही रे; तिण कारण ॥ ति० ॥ धिक् धिक् तेहने रे, तिण कारण ॥ ६ ॥ सु० ॥ राम कहे बोल सात रे,

बंधे नहीं समकित मध्ये रे; दृढ राखो ॥ दृ० ॥ समकित मूल छै रे ॥ दृ० ॥ ७ ॥ इति ॥

## २३ रूड़ो बथवोरे ॥ ए देशी ॥

नहीं हसवो रे, प्यारे ॥ नहीं० ॥ रहो ज्ञानमें मगन्न, नहीं० ॥ टेर ॥ हँसियां सेती हलको होवे, दुश्मण होवे सारा; पांडव कौरव जुद्धमच्यो थो, कटी क्षोहिणी ठारा ॥ नहीं० ॥ १ ॥ धणी धणियांणी दोनूं हँसिया, पुत्र वधू रीसाई; कंता भेद बतावो मोनें, नहींतर जीमूं नांई॥नहीं० ॥ २ ॥ हट कर पुत्र पूछै पितानें, क्यूं तुम हाँसो आयो; एक दिन तोरी जननी मोनें, कूवामें डबकायो ॥ नहीं० ॥ ३ ॥ आज जीमतां तड़को टाल्यो, कर कर लंबो हात; सिमरण होते दोनूं हँसिया, दूजी नहीं कोई वात ॥ नहीं० ॥ ४ ॥ पायो भेद कंतके पासे, एक दिन मोसो दीधो; अमरस आयो सासू झटके, गलमें पासो लीधो ॥ नहीं० ॥ ५ ॥ सेठ मरियो पुत्रही मरियो, बहू गल पासो धरियो; मुनि राम कहे छै विन प्रस्तावे, भूल न हासो करियो ॥ नहीं० ॥ ६ ॥ इति हास्य निषेधिका ॥

## २४ काजलियो काढीनें दरजण आरसीमें जोयो रे, आंखरे टमोरे तैं तो छेलो मोयो हे दरजण बारे आव; ॥ ए देशी ॥

मनुष्य जनम पायो, उत्तम कुलमें आयो रे, चिंतामणि यण तैं तो हाथे खोयो रे, सज्जन हारे मत, हारे सज्जन ारे मत, मनुष्य जनम हीरो हाथ आयो रे ॥स०॥ १ ॥ टेर ॥ घर मध्ये धन्न देखी, मन्न मांहे फूल्यो रे, रूपवंती

नारी पेखी ज्ञान भूल्यो रे ॥ स० ॥ २ ॥ पुत्रनें परणाय, तूं तो मनड़ामें मोयो रे, पूंजी संभाली लारे गाढो रोयो रे ॥ स० ॥ ३ ॥ लेणायत घेऱ्यो, तोनें राजमें रुकायो रे, इण रीते कर्म भोगे, राम गायो रे ॥ स० ॥ ४ ॥ इति ॥

## २५ देशी नवीन सूरजमलरी ॥

सटक सटक थारी ऊमर जावे, बूढापो नैड़ो, आवे रे चेतन भोळा,धर्म तूं कर ले रे; ओछी ऊमरका, आदमी रे तूं तो, खरची तो ले ले रे॥ टेर ॥१॥ सटक सटक थारी सासा रे जावे, जांणे अंजन उडियो, आवे रे ॥ चे० ॥ कवी तार ज्यूं तूटे रे ॥ ओछी० ॥ २ ॥ आयू पत्थर तेरा कोयला होय, अंजन रात दिन, दोय रे ॥चे०॥ गुरु सीटी पुकारे रे ॥ ओछी० ॥ ३॥ पंचदश पनरा बीस पचीसां, तीस चालीस पचासा रे ॥ चे० ॥ इस्टेसण जांणो रे ॥ ओछी०॥४॥ टिकट उत्तम ग्रामका लेना,हुस्यांरी पूरीसें, रैना रे ॥ चे० ॥ नहीं व्हादे पर रहना रे ॥ ओ०॥५॥ घड़ी घड़ी जावे सो पाछी रे नावे, वृथा क्यूं खोय गमावे रे ॥ चे०वृ०॥ हीरो हाथ तो आयो रे ॥ ओ० ॥६॥ तन धन यौवन छिनमें रे छीजे, झूठो गुमांन न,कीजे रे॥चे०झू०॥ ऐ जुग सुपनो रे ॥ ओछी०॥७॥ भटक भटक तूं तो धनकूं रे भटके, ज्ञानसूं मन नहीं, हटके रे ।चे०॥ मुनि राम दरसावे रे ॥ ओछी० ॥ ८ ॥ इति ॥

## २६ सखि पनियां भरन कैसे जाना ॥ ए देशी ॥

तूं चलता छै विनजारा, जिया मत कर बहोत पसारा २; तूं० ॥टेर॥ कहांसें पोठ लदवाया, तूं क्या क्या माल

भरायाजी; नहीं जिस्का जांननहारा ॥ तूं० ॥१॥ मैं प्राग नगरसें आया, देहली पुर माल भराया जी;छै विध विध माल हमारा जी ॥ तूं० ॥ २ ॥ इस नगरीमें वहोत ठगारा, नहीं अंगतु कोई तुमारा जी; तूं रहीजे हुई हुंसियारा जी ॥तूं०॥३॥ यहां च्यार तो पूरे धुतारे, वे अच्छी अच्छी वस्तु उतारे जी;भरे वदळे माल असारा॥तूं०॥४॥ यां पंचांको कथन मत मानें,मैं चौडे कहूं नहीं छांनें जी; वसे तेईस पूरा ठगारा ॥ तूं०॥ ५ ॥ तूं अट्टल कुटल मत लीजे, तोटा काढ मत दीजे जी; फेर रक्खो दलाल शुद्ध लारा ॥ तूं०॥ ६ ॥ गाफल होय मत सोना, मिला रतन नहीं खोनाजी; इम चौकीदार पुकारा ॥ तूं०॥ ७ ॥ मत खरचीकी गफलत राखे, मुनि रामचंद इम भाखे जी; तूं करजे शुद्ध व्यापारा ॥ तूं० ॥ ८ ॥ इति ॥

---

# लावणी ॥

## १ खबर नहीं है जगमें पलक ॥ ए देशी ॥

तारक धर्म जिनेश्वरकेरो, विरला नर धारे; पाखँड मतनी पूजा होवे, मनुष्य जन्म हारे ॥ हलाहल कलियुग चल आयो रे ॥ ह० ॥ कूड कपट मत पाखंड करनें, जगनें ठग खायो ॥ ह० ॥ १ ॥ नगर ग्रामें ग्राम मसांणें राजा जम जैसा, वर्षा नहीं होवे मनमांनी, अल्प हुवा पैसा ॥ ह० ॥ २ ॥ वूज गाज नहीं रही राजमें, कामेती अळिया; कहो किसीका पोरा देवे, चौर कुती मिलिया

॥ ह० ॥ ३ ॥ झगडे बेटो मात तातसें, नहीं बंधव मुख बोले; साला सेती गूंज घणेरी, गुप्त बात खोले ॥ह०॥४॥ नारी कारण न्यारो होवे, मांगे सो लावे; वा नारी निज पतिनें छोडी, और पुरुष ध्यावे ॥ ह० ५ ॥ बूढेनें बेटी परणावे, लोभ दृष्टि जोवे; अल्प दिनांमें हुवे ज दुखणी, निज पतिनें रोवे ॥ ह० ॥ ६ ॥ मुखमें न धोला सिरपर धोला, परणीजण चावे; कुलवंती कोई रहे कारमें, और विगड जावे ॥ ह० ॥ ७ ॥ भला आदमी वहु सिधावे, पापीनो पोरो; दुखिया रानी ऊमर मोटी, सुखी जिवे थोड़ो ॥ ह० ॥ ८ ॥ दादो बैठा पोतो चल जावे, नहीं सर्व सुखी पावे; निर्धनके बहु बेटा बेटी, धनवंत तरसावे ॥ ह० ॥ ९ ॥ मूरख धन जोबनसूं गर्व, छिन छिन आउ छीजै; रामचंद्र कहे हलाहल कलुमें, चर्म ध्यांन कीजे॥ ह० ॥ १० ॥ इति ॥ कलियुगनी लावणी ॥

## २ देशी पूर्ववत् ॥

हलाहल कलि युग मत जांणो रे ॥ ह० ॥ बडे बडे मुनिराज इसीमें, तपसी गुण खांनो ॥ टेर ॥ मारग चलता भूंडो न दीसे, ए खरुं उन्मांनो; अमृत पीते मूवो न सुणियो, झेर न रखे प्रांनो ॥ ह० ॥ १ ॥ एक अधिकाई हदसें जादा, विना धणी झूंझे; लाखां द्रव्य छोडी मुनि होवे, सिंघ परे गूंजे ॥ ह० ॥ २ ॥ दुजी अधिकाई सत युगसेती, दुहिता दी जावे; नाके सल घाले नहीं तिल भर, नहीं औगुन गावे ॥ ह० ॥ ३ ॥ लूलो पंगु अंग हीणो अंधो, रोगी कुष्टी बूढो; कुरूप बधिरादि पिता परणावे, धी न फेरे मूंढो ॥ ह० ॥ ४ ॥ अग्नि तेज सूरज प्रकाशा, धरा निपजे धांनो; खांड गळे पाले

सुत माता, दाता देवे दांनो ॥ ह० ॥ ५ ॥ वचन प्रमांणे लाखां रुपिये, दे ते व्यौपारी; वर्षे वर्षा नदियां चलती, पतिव्रता नारी ॥ ह० ॥ ६ ॥ भगवत वचन प्रकाश जगतमें, मेटे अंधारी; महाव्रत शुद्ध पाले सत जुगसा, करै तपस्या भारी ॥ ह०॥ ७ ॥ करै न हिंसा वदे न मृषा, दत्त ले ब्रह्मचारी; अकिंचन रंच नहीं है ममता, समता दिल धारी ॥ ह० ॥ ८ ॥ सत पुरुषांरे नितही सत जुग, करे कलि युग कांई; मुनि राम कहै आ वखत भली है, भजन करो भाई ॥ ह०॥९॥ इति ॥ सत्ययुगनी लावणी॥

## ३ मैं गुरुजी चेला तेरा; पड़ी जाज दरियाव बीचमें, पार लंघा बेड़ा मेरा ॥ ए देशी ॥

तुम भाग चलो तो कहोनी प्यारे, आगे नहीं मिलती सेरी ॥ टेर ॥ एक रैन अंधेरी विजुरी चमके जी, कैदी कैदमें रहते थे, सफीलगिरी पोरायत सूते, बंदीवांन एक कहते थे, सबही निकसो ऐ छै मारग, ऐ अवसर नहीं आनेका, बहोत अच्छा पिण जरा लेटके, है इरादा जानेका, जे निकस्या ते घरकूं पोंचें, सूता ते जंजीर जडा, कब हुवे मारग कब वे निकसें, इन रीते जगवासी पडा, मत जांनो जग साचा, हे काचेसे काचा, वीरतणी है वाचा, आते नहीं अवसर फेरी ॥ *तुम भा० ॥१॥

---

* सवैयो-बंधी ज्यूं संसारी नर कैदी खानो जानो घर, मोहसो कपाट दृढ बेडी नारी सागे है। चौकीदार परिवार जावा नांहि देवे वार, मिथ्या रूप अंधकार निद्रालस लागे है ॥ गच्छो गच्छो कहै ज्ञानी झत्तकार रूप वानी, मोहकी दिवारगिरी मोक्षपुरी भागे है। कहै मुनि रामचंद सुन हो भविक वृंद, मनुष्य जनम जैसी सेरी नहीं आगे है ॥ १ ॥

जगजाल जगत का है अति फंदाजी, मोह मायामें नर नारी; मात पिता अरु बैन भार्या,अंत समय नहीं है थारी; रूप गर्व अरु धन गर्वता, ऐ दोनूं है दुखकारी; तड़फ तड़फनें माया जोडी, जीवथकी लागे प्यारी; या माया तेरी संग न चल्ले, तातें सुकृत करलेनी; जे कोई लेग्या इसकूं लारे, उसका नाम कह देनी; देते सतगुरु हेला, तूं मांन मांन रे गैला; दिलसें विचारे पैला, अरे बिगड गई क्या मत तेरी ॥ भा० ॥ २ ॥ रूपवंत पर त्रीया देखी जी, बुरी निजर क्यूं जोता है; सिर बदनामी दोजग होगी, क्यूं सुकृतकूं खोता है; हीरकनीसा नरभव पाया, इससें नहीं कोई और बडा; नाहक इसकूं क्यूं तूं हारे, मैं कैताहूं खड़ा खड़ा; मुनिराम कहे दिल पाक रखोनी, अच्छा अवसर आय अडा; करणा है सो करलो प्यारे, ऐ घोड़ा मैदांन पड़ा; सुणते हो तुम बंदा, क्यूं होते हो अंधा, पड़ा रहेगा धंधा, तेरे पूठ पीछे लागा वैरी, तुम भाग चलो तो कहोनी प्यारे, आगे नहीं मिलती सेरी ॥ ३ ॥ इति॥

४ देशी पूर्ववत् ॥

मैं अच्छा चाहता तेरा, पाखंड धर्म भरमकों छोड़ो, आतम धर्म रखो नैड़ा ॥ ज्ञान प्रकाशक आगसो आतम जी, ज्ञायक सब वस्तुकेरो; पाचक पावक आतम कहिये, दर्शन पाचक है गैरो; सर्व पदारथ दर्शन करनें, पचते हैं सूधी सरधो; विन श्रद्धा कुछ पचते नांही, तातें श्रद्धा दृढ कर दो; दाहक आतम छै अग्नीसो, चारित रूप आतम बोले; विन चारित कछु कर्म न जलता, शास्त्र धीच सारा खोले; सुधी सुणीये सारा, देख स्वरूप तुमारा, रहो पुद्गलसें न्यारा, ज्यूं पार लंघे तेरा बेड़ा, पाखंड ध-

रम भरमकूं छोड़ो, आतम धरम रक्खो नैड़ा ॥ १ ॥ इन आतमके दोय छै नारी जी, एक सुमति कुमती बीजी; कुमतिको भरमायो आतम, नाच रह्यो करतो जी जी; सुमती जाया पुत्र च्यार वर, प्रबोध १ विवेक २ शील ३ संतोसं ४; कुमती जाया पंच कहाया, मोह १, काम २, तीजो रोसं ३; मान ४, लोभ ५ है पुत्राभास हि, आतमनें घाले फोड़ा; मोह भणी निज राज सूंपियो, कामतणा दौड़े घोड़ा; आतम दुख अति पायो, सुमति पास सिधायो; प्रबोध नृप ठहरायो, टले राम विवेकसूं विखेड़ा; पाखंड धरम भरमकों छोड़ो, आतम धरम रक्खो नैड़ा ॥ २ ॥ इति ॥

## दोहा ॥

चेतनजी अब चेतिये, वैंत वण्यो भल आय ।
पुद्गल हेत न रक्खिये, निज घर चाल संभाय ॥ १ ॥

## ५ लाज मोरी रखले भवांनी ॥ ए देशी ॥

वैरी वीच वास भया तेरा, लग्या फिर कर्मनका घेरा; देखो तुम स्वरूप निज घरका, गिणो मत खळ गुळ सब सरखा; दुग्ध दुग्ध सब सारिसा, मुग्ध जनोंकी वात, खोजी पावे धर्मनें, अण खोजी खोटा खात; धर्मकी खोजना करना; २ ॥ भूल पग पाछा नहीं धरना; २ ॥ मुक्ति गढ कायमही करना २ ॥ मु० भू० ॥ १ ॥ ज्ञानकूं आगू संग रक्खो, भला बुरा रस्तेकूं परखो; रतन औ कंकरकूं ओळखो, ढोर ! जहर अमृतकूं चक्खो; चाखो समता सूंखड़ी, नांखो ममता मार; राखो निर्मल भावना, भाखो वचन विचार; मुक्तिके सांमा पग भरना २ ॥ मु०

भू० ॥ २ ॥ कठिन अति मारग मुनिवरका, दूजा नहीं जगमें इन सरखा; आठ मास बारे, घड़ी वरसा, करे छिन जल थल नदी खड़का, मौती सम व्रत साधुका, करजो कोड़ जतन्न; फटे तूटे नहीं अरथके, इम भाखे भगवन्न; नहीं मुनि मारग विन तरणा २ ॥ मु० भू० ॥ ३ ॥ मुनीका महाव्रत शुद्ध पाळो, दोष सब दूरे ही टाळो; मुक्तके सांमो नित भाळो, प्रभूकी आज्ञाये चालो; चालो प्रभूकी कारमें, टाळो विषय विकार; मालो शिवपुर मागमें, झालो गुरु चरणार; लेवो गुरुदेवनका सरना २ ॥ मु० भू० ॥ ४ ॥ क्षमाकी बांधो समशेरा, संयमकी सेना लो लेरा; खजाना ज्ञानका गहरा, लूंटलो दुश्मनका डेरा; तेरा संघाती साथ लो, दुश्मन करो निरोध; ऊखारो जड़ मूलसूं, राग द्वेष दोष योध; क्रोधके ताला ही जडणा २ ॥ मु० भू० ॥ ५ ॥ जिनागम जय कुंजर सज्ञ लो, सातसे नय घोड़े चढ लो; शीलके रथ शस्त्रे भर लो, संवेगकी पलटण संग धर लो; कर केसरिया ऊर दो, कर्म कटकके मांय; चढ्यां घोड़ां लो शिवपुरी, साचका तीर चलाय; करो गज सुख माल जिसी जरणा २ ॥ मु० भू० ॥ ६ ॥ तपकी तोपांकूं भर दो, ध्यांनकी वत्ती सिर धर दो; हिमतका हल्लाही कर दो, कर्मकी सेनाकूं मरदो; मारो मोह महिरानकों, जारो राग रु रीस, मुनि राम उजारो आतमा, तूं ईश्वर जगदीस, नहीं ज्यां जन्म जरा मरना २ ॥ मु० भू० ॥ ७ ॥ इति ॥

## दोहा ॥

प्रथम न बैसे पंचमें, बसे तौ कर दे छांन ।
पिण कलियुगनी पंचायती, है अनरथकी खांन ॥ १ ॥

साच बराबर तप नहीं, साच धर्मको बीज।
रींझे सुरनर साचसूं, साच जगतमें चीज ॥ २ ॥

## ६ देशी पूर्ववत् ॥

साचसें सेव करे देवा, साचसें जीते नित्य मेवा; साचसें धीज उत्तर जेवा, साचसें पारही उतरेवा; पार उतारे साचही, साच बडो संसार; कार हुवे सब साचसूं, साच भोळाऊ लार; साचसूं खड़ा खड़ा गूंजो २, साचका पगल्या नित पूजो; साचसो धरम नहीं दूजो ॥ सा० ॥ १ ॥ साचसूं पैठ जमे भारी, साचसूं धीजे नर नारी; साचकी बात लगे प्यारी, साचसूं रींजे व्यौपारी; संपत पावे साचसूं, जावे आपदा दूर; जिण नर साच न रक्खियो, तिण कीयो जमारो धूर; झूठसो दुश्मन नहीं दूजो२ ॥सा०॥२॥ महीपति साचकूं परखे, तिहां सब दैवज्ञकूं करखे; कहो मुझ मुष्टिमें हरखे, जोतसी बोलो बेधरके; दैवज्ञ शास्त्र हेरनें, कहे श्वेत गौ-लमटोर; कहो शकुनी तुम शकुनसूं, मैं पूछूं इन ठौर; शकुनी शकुनांकूं बूजो २ ॥ सा० ॥३॥ शकुनि जोवे छे जेहवे, कन्या कच नीचोवे तेहवे; मौती अणवींध मुष्टीमें, पंच तब आये दृष्टीमें; पंच विचारे आपसूं, करणो किसो उपाय; विना इलमको बोलबो, बिन बोल्यां हुरमत जाय; आवे अब उर आडो डूजो२॥ सा० ॥४॥ पंच कहे करणो अब कांई, बोल्यां विन सरसे कब तांई; पंचायति झूठी नहीं भाखी,आपां नहीं रखारुखी राखी;परमेश्वर साखी करी, डर पर भवको राख; खोटी न करी पंचायती,झूठ न कह्यो हकनाक;आपां अब बोलत क्यूं धूजो२॥सा०५॥

पंचांमें परमेश्वर कैवे, पंचांको ओठो सब लेवे; पंचांकों करकाटी देवे, पंचांके भरोसे रेवे; पंच परमेश्वर सारीसा, प्रगट कहे संसार; लाल कहो सब मिल करी, भली करे करतार; आपां पख परमेश्वर हूजो २॥सा०॥६॥ पंच कहे लालही खोलो, नृप कहे आलोची बोलो; पंच कहे सुणिये महाराजा, साचसें सुधरे सब काजा; काज सुधारे साजही, लाज रखे जिनराज; मोंती फिद हुई लालही, देखे दुनियां राज; साच है मिश्रीको कुंजो॥ ॥ २ ॥ सा० ॥ ७ ॥ भूपति साचकूं परख्यौ, पंचां पर तन मन कर हरख्यौ; पंचांको वचन नहीं सरक्यो, कह्यां सूं लालही निरख्यौ; निरखो साच प्रभावकों, देवो झूठकों त्याग; मुनि राम कहे धन साच है, साच बोले वड भाग; झूठ तज तिन्यौ चाहतूं जो २ ॥ सा० ॥ ८ ॥ इति ॥

## ७ मत करना परतीत रांडकी मारा सेर देगई टारा॥ ॥ ए देशी ॥

चले न किसका जोर मिजाजी, होनहार होवे, मिजाजी, होनहार होवे; जोसी सिद्ध मीये अर अवधू, खड़ा खडा जोवे ॥टेर॥ जो जोसी जोतसकूं वरते, वात सचि दीसे उनकूं ॥ भला वा० ॥ राजा प्रजा पाये लग्गे, ईश्वरही जांने जिनकूं; तेजी मंदी होवेरे मालम, क्यूं जाचे औरनकूं; ॥ भला क्यूं० ॥ अंक फर्क जोसीकूं दीसे, छिनमें मार लेवे धनकूं; सब कोई जोसी फैल करत है, होतबनें को कुन धोवे ॥ भला हो० ॥ च० ॥१॥ राख लगाये जटा वधाये, क्या सिधि पाते हैं बाबू; ॥ भला क्या० ॥ गंगा पर हरद्वार ठिकांना, हींगलाज रहैं आबू; जडी बुंटीका

रक्खे कुतका, तड़ाका मारे, मीजाजी ॥ त० ॥ भोळेकों भरमावे विरथा, सबही धूतारे,साच किसीके पास नहीं है, जन्म वृथा खोवे ॥ भला ज०॥च०॥२॥ मुसलमीन परवीन हीं देखा, जादूगर रमली; ॥ भला जा० ॥ डोरे गंडे झाड़े फूंके, वात मिलाते हैं अगली; देख देखनें सबही देखा, पुरवासी जंगली; ॥ भला पु० ॥ इल्म किसीके पास न सच्चा, ठगबाजी सगली; सिमिया हिंमिया रिंमिया बोले, किमियाकूं रोवे ॥भला कि०॥च०॥३॥ जंत्र मंत्र और टांणे टूंणे, उच्चाटन सारे, भला उ० ॥ जो किसीका किसपर चल्है,चाहे सो मारे; कर्म प्रमांणे सुख दुख भुगते समझो दिल प्यारे; ॥भला स०॥ नास्ति नहीं को विरला होगा, होते नहीं ज्हारे; सच्चा इल्मी उसकूं समझो, सुकृत फल बोवे ॥ भला सु० ॥ च० ॥ ४ ॥ साध संत अर अवधू नग्गे, मौनी अर मुल्लां; ॥ भला मौ० ॥ साच वात तौ कोइयन पाई, मारत है गल्लां; अंदर छोडी बाहिर ढूंढे, किम पाते रस्ता; ॥ भला कि० ॥ ऋद्धि सिद्धि सब मांहि विराजे, क्यूं इत उत धस्ता; मुनि राम कहै वो इल्मी सच्चा, निज मठनें धोवे ॥भला नि०॥च०॥५॥इति॥

## ७ तेरो सूतो सिंघ निशंक जगादे सिंघणी ॥ ए देशी ॥

वार वार मैं क्या तुज बोलूं, मांन कह्या मेरा; चतुर नर मांन कह्या मेरा; सब स्वारथके मिले मुसाफिर, नहीं कोई तेरा ॥ टेर ॥ एक दिन ऐसे जादव होते, सुर पाये परता; ॥ भला सु० ॥ हेम पुरी सुर छिनमें कीधी, नहीं किसे डरता; तीन खंडके भोक्ता होके, पुन्य पिछा फिर-

ता; ॥ भला पु० ॥ एक दिवस ओ आंखां देखे, जादव सब जरता; जरा न लागो जोर कृष्णको, विन पानी मरता; ॥ भला वि० ॥ धन दोलत कोई संग न चल्ली, खमा खमा करता; छपन कोड़ जादवको मालिक, एक न गयो लेरां ॥ भला ए० ॥ वा० ॥ १ ॥ एक दिन रावण राज करत हो, बलवँत जगमांही; भला ब० ॥ लाख जिसीके बेटे कहिये, सव्वा लख भाई; घरमी फूटे नौकर बदळे, बदळे सीपाई; भला ब० ॥ पर नारीसें प्रीति करीनें, फते किसे पाई; छिनमें लिछमण मार लियो है, नर्क बीच डेरा; भला न० ॥ वा० ॥ २ ॥ किसके मात पिता सुत बंधू, किसके परिवारा; भला कि० ॥ किसके नारी किसके बचे, झूठा संसारा; बिन मुतलब सब खारा लग्गे, मुतलबसे प्यारा; भला मु० ॥ पुन्य पाप दो संग चलेगा, और नहीं लारा; रामचंद्र कहे सद्गुरु सचे, करते उजवेरा; भला क० ॥ वा० ॥ ३ ॥इति॥

## ९ अगड़धं अगड़धं वाजे दोकड़ा सवाय डंका पारसका ॥ ए देशी ॥

माल खरीदो मिले जो नफ्फा, घरका करलो संभारा; मूल पूंजीकों रख लो सैंठी, तूं छै चलता विनजारा ॥टेर॥ जो जो वस्तू नफा न देगा, पोठ खालि कर दो सारा; भूलचूक मत करो खरीदी, विवेक मित्र रखियो लारा ॥ मा० ॥ १ ॥ जो जो वस्तु नफा तोय देगा, उनकूं संग्रह कर प्यारा; दूर दिशावर माल चढेगा, रस्तेमें बहु वठ पारा ॥ मा० ॥ २ ॥ एकाएक तूं जासी दिशावर, संगन आसी परिवारा; विदा हुतेकूं विदा न देसी, खो-

स लेसी कपड़ा थारा ॥ मा० ॥ ३ ॥ थारो एक न दीसे अंगतू, तूं पिण सबसें है न्यारा; मुनि राम कहै तूं रट जिनवरकूं, ज्यूं वेग हुवे वेड़ा पारा ॥ मा० ॥ ४ ॥ इति ॥

## १० तुम चलो सखी कुछ जेज न करिये ॥ ए देशी ॥

गंधी देहका तूं रहवासी, क्या इतना तूं सोच करे; किनसें उत्पत्ति या तूं जांनें, क्यूं आंके वांके पांव धरे ॥ ॥टेर॥ माता रुधिर पिता शुक्रसें, जिससें तेरी देह बनी; अधोमुख पांव नीचे तूं लटक्या, मल निकस्या तेरी नाक अनी ॥ गं० ॥ १ ॥ पुरीष कूमी पर तूं नित झूल्यो, भूल्यो तूं बाहिर आके; फूल्यो धन अरु तन जोवनसें, पर नारी पिण तूं ताके ॥ गं० ॥ २ ॥ श्रवण पदारथ जब छै तेरे, श्रवण करे भगवत वांनी; नहींतर निकम्मे खम्मे कहिये, बात नहीं कछु एह छांनी ॥ गं० ॥ ३ ॥ त्रस थावरकी दया जो पाळे, भगवत मुनिवरकूं देखे; शास्त्र वाचे धर्मसूं राचे, जद आंख्यां जांणूं लेखे ॥ गं० ॥ ४ ॥ नर भव सेती सिद्ध पद पावे, नाकी जिण प्रांणी राखी; नर भव खोयो जन्म विगोयो, गई सदा जिणकी नाकी ॥ गं० ॥ ५ ॥ रसनाकर रटिया जिनवरकूं, जद ऐ जीभ पवित्त रहै;काया सफल शुद्ध धर्म कीयां सूं,नहींतर अशुचितणो घर है ॥ गं० ॥ ६ ॥ मुनि राम कहे खजवांणामांहे, क्यूं न करो नर देह सफली; गुणचालीसे माघ वद बारस, धरम करै जोई तिथि भली ॥ गं० ॥ ७ ॥ इति ॥

## ११ एक घड़ीकी करते मोहोवत ऊमर निभा देते सारी ॥ ए देशी ॥

सुण हे गोरी अंग मरोरि. तूं कालामें पेच धरे. काला

हिरणा जंगल चरणा, वे भी छल वल वहोत करे; काला नाग वंबी पर खेले, उसके खायां तुरत मरे; काली घटा अंवर पर गाजे, वरस्यां दुनियां पेट भरे; काला हस्ती राजाके सोभे, वे फौजां सिणगार धरे; काली ढाल गैंडकी होती, उनसें जोधा खूब लरे; काली तो कस्तूरी कहिये, औगुन ऊपर गुन्न करे; कालो सुरमो नयनां सोभे, उसकी विंदली सुरंग धरे; काला तवा पर रोटी पके, उससे तेरा पेट भरे, काली कीकी आंखमें सोभे, उनसे सव जग सूझ परे; कालाही केश वहुतसा सोभे, उनसें तरुणी चित्त हरे; कालाही पारस काली स्याही, जिण लिखियां सव साख भरे; एक काली तलवारही होती, उससे दुश्मन वहोत डरे; एक काली कोकिल वी होती, टहुका सुन कर दिल्ल ठरे; एक काली मंमाई होती, उन खायां तो प्रांण धरे; सुण गोरी नालतकी मारी, क्यूं कालामें ऐव धरे ॥ १ ॥ इति ॥

## १२ सासू कहे रिसाई जी क ॥ ए देशी ॥

चौमासो अयी लागे जी क, सरावग सुण लीजो; कोई धर्म करै वड भागे जी क॥स०॥ वहुत जीव उत्पत्ती जी क ॥ स० ॥ नहीं विचरै जैनके जत्ती जीक ॥स०॥१॥ श्रीकृष्ण सभा नहीं करता जी क॥स०॥आवश्यक सूत्रमें धरता जी क॥स०॥त्रिखंडतणा छा भोक्ता जी क ॥स०॥ अरिहंत पद लग पोतां जी क ॥स०॥२॥ अन्यमति श्रावण हरी वरजे जी क ॥स०॥ तो श्रावण भादू तुम किम सरजे जी क ॥स०॥ दो मासे शील ज पाळोजी क ॥स०॥ करो रयणी भोजन टाळो जी क ॥स०॥ ३ ॥ नित प्रति सुणो वखांणे जी क ॥स०॥ हुवे श्रवणथी नाण विनाणे जी क

॥ स० ॥ श्रावण भादू धन उपजै जी क ॥स०॥ इण रीत धर्म पिण निपजै जी क ॥ स० ॥४ ॥ सुणो थोड़ामें उच्च- रियो जी क ॥ स० ॥ शुद्ध कृत्य थे करियो जी क ॥स०॥ अवश्य करो एक तेलो जी क ॥ स० ॥ चौपड़ पासा मत खेलो जी क ॥ स० ॥ ५ ॥ छांणे इंधन धांन शाक पाते जीक ॥ वायां सु० ॥ करो जीव जतन दिन राते जी क ॥ वा० ॥ पग पग उपयोग रक्खो जी क ॥ वा० ॥ थांरे सुकृत फल हुवे पक्को जी क ॥ स० ॥६॥ टाळो जीवांनी घाते जीक ॥ वा० ॥ गरणा कह्या छै साते जी क॥वा०॥ रामचंद्र इम भाखे जी क ॥ स० ॥ पुन्यवंत जयणा राखे जी क ॥ स० ॥ ७ ॥ इति ॥ चौमासे कर्तव्य कर्म ॥

## १३ मैं जाती हूं गिरनार कहूं नहीं छांना ॥ ए देशी ॥

तुम खूब करो धर्म ध्यान, पर्यूषण आये; धरो मती पर- माद, प्रभू फुरमाये; दान शील तप भाव, क्षमा तुम करियो; कठिन वचन मुख बोल, काहू मत लरियो; हुवो किसीसें वैर, देर विन खामो, रखो न दुश्मन भाव, गु- नी शिर नामो; रखो न मन अहंकार, धर्म जो पायो; जो रखो मन अहंकार, तो धर्म गमायो;मुनिवरकेरी सेव, करो मनभाये ॥ तुम खू० ॥ १ ॥ केई अंत समै कहे तात, वात पुत्रांनें; असुकसें जावज्जीव, न बोलो कोई टांनें; र- खजो गाढा वैर, कहूं तूं मांनें;मरणे परणे न रक्खो रीत, सपूत गिणूं थांनें;जो रखोला कछु व्यवहार,तो हूंलो दां- नगिरी थांरो; लीजो इनसें वैर, वचन सुनो म्हारो; दी- जो छोरांने सीख, लीक ऐ रक्खे; कोई उत्तम पुन्यवंत जीव, धर्मकूं लक्खे; करे सूंस पचखांण, सारांने खमाये ॥ तु० ॥ २ ॥ करो कुशीलका त्याग, रात्रि मत खावो;

रखो हरीका नेम, और मत न्हावो; रात्री भोजन दोष, ज्ञानी कह्यो मोटो; द्रव्ये भावे दोय, इसीमें तोटो; व्रत जो होय मलीन, फेर उजवालो; पग पग रखो उपयोग, हिंसाकों टालो; एक देऊं तुमकूं सीख, हीयमें रक्खो; कोई भूल चूक पर निंद, करी मत बक्को; ना देवो हूंकारो भूल, न सुनियो कांनें; एह दीवी तुमकूं सीख चौड़े नहीं छांनें; तो न्हेगा कारज सिद्ध, सदा मन चाये ॥तु० ॥ ३ ॥ तुम करो सामायिक शुद्ध, और पड़िकमणो; सम्यक् दर्शन ज्ञान, चारित्रमें रमणो; जिन धर्मकूं जांनों सार, आतमकूं दमणो; गुणोनी श्री नमुक्कार, छूटे तेरो भमणो; सुनियो नित्य व्याख्यान, अज्ञानकूं वमणो; कठिन वचन सुनि कांन, सुधे दिल खमणो; मुनि राम कहे जिनराज, तणो लो सरणो; और कारजकूं छोड, दौड़ धर्म करणो; तातें तेरा जन्म, मरण मिट जाये; ॥ तुम खूब करो धर्म ध्यांन, पर्यूषण आये; २ ॥ धरो मती परमाद, प्रभू फुर माये ॥ ४ ॥ इति ॥

## १४ बारे मास्यारी चाल ॥

मैं बोलूं छूं हितकी वातां, सुलटी समझो शुद्धमती; ऊलटी सरधे ऊंधमती नर, जिनकी किम हुवे ऊंच गती ॥ टेर ॥ सम्यक् दृष्टी होवे प्रांनी, जानी आरंभनें टाले; अनसरतें वो करे मन मझे, भगवत वचनांसूं चाले; यदि-वा शुद्धलोक विरुद्ध, कदे नहीं रस्ते हाले; लोक विरुद्ध जो कारज करतां, जिणनें पिण हितसूं पाले ॥ मे० ॥ १ ॥ मुनि पण लोक विरुद्धकूं वरजे, गरजे जिन मारगमांही; सुवावड़ न्यात गोठ हलवाई, नहीं वहिरे रस्ते मांही; नारी

जात अरु अज्ञा परमुख, भूंडो लगे परचो जाही; आल प्रमुख तो आवे उसकूं, जिसमें शंका छै नांही ॥ मे० ॥ २ ॥ घर घर मांहि जावे वो चाली, मोकाण करावे मुनि होके; टेरो मिले जां जावे पाधरो, चौड़े विगाड़े दोय लोके; भेष लजावे लोक रिझावे, गीदा बिछावे वो चौड़े; गृहस्थी जिसकूं जांणे ढीला, कूंण करे समझू सिर फोड़े ॥ मे० ॥ ३ ॥ श्रद्धा शुद्ध नहीं फेर होवे, समझू साहमूं कुंण जोवे; मत पखिया जो मांनें जिसकूं, मनमांहे पिण वो रोवे; ले डूबेगा जिसकूं पीं दे, कदे नहीं ऊंचो होवे; लोकांनें पर मोद लगावे, पोते अंधो क्यूं होवे ॥ मे० ॥ ४ ॥ कर्मतणी तो गत छै न्यारी, आप औगुण फेर नहीं जोवे; जिसको पढियो जरा न लेखे, नाहक जन्म वृथा खोवे; मुनि रामचंद्र कहे दश पूर्व महा, अभव्य पिण पढबोज करे; क्या होवे पढियां विन श्रद्धा, सम्यक् ज्ञान क्रियासें तरे ॥ ॥ मे० ॥ ५ ॥ इति ॥

---

## ख्याल ॥

### देशी ख्यालनी ॥

संसारी लोको सात व्यसन छोडो भावसूं ॥ सं० ॥ टेर ॥ जूवा खेलण मांस मद्य और, वेश्या व्यसन सिकार; चोरी पर रमणीको रमवो, सातूं व्यसन निवार हो ॥ ॥ सं० ॥ १ ॥ जूवा खेलिया पांडवास रे, मंस भखियो वकराय; मदिरा पीवी जादवांस रे, जळ्यां मूलसें जाय हो ॥ सं० ॥ २ ॥ चारुदत्त वेश्यानें सेवी, ब्रह्मदत्त आ-

खेट; सत्यघोष पर धनके कारन, पहुंतो नरकां थेट हो ॥ ॥ सं० ॥ ३ ॥ रावण राजा बडो अभिमानी, तीन खंडको सांमी, रामचंद्रकी सीता हरतां, भयो नरकको गामी हो ॥ सं० ॥ ४ ॥ सात व्यसन ए छोड दोस रे, है जीवन दुखकार; रामचंद्रकी आही सीख है, सातूं व्यसन निवार हो ॥ सं० ॥ ५ ॥ इति ॥

## २ देशी पूर्ववत् ॥

संसारी लोको जूवा व्यसन तुमे छोड दो ॥ सं०॥टेर॥ सर्व व्यसनका राजा जूवा, भूल चूक मत खेलो; सर्व व्यसनकों जूवा सिखावे, ओ सात व्यसनमें पेलो हो ॥ सं० ॥ १ ॥ सप्त व्यसनको राजा ओ तो, दुर्गतिमें पहुंचावे; आर्त ध्यानको मूल कहावे, चौरी आदि सिखावे हो ॥ सं० ॥ २ ॥ एक वस्तिको राजा जूवे, रमवा चाले पड़ियो; कह्यो किसीको मांनें नांही, जोगी आयो दूरसें खड़ियो हो ॥सं० ॥३॥ राजा बाबूका जूवा खेलन, युक्ती साथ छोडाऊं; तो गुरुका पंजा शिर पर मेरे, नृपकूं रस्ते लाऊं हो ॥ सं० ॥ ४ ॥ अद्भुत जोगी जंगल नृप दीठो, पूछे इम महिपाल; क्या कथा कक्षे नांहीं राजा, सफरी बंधकूं जाल हो ॥ सं० ॥५॥ नृप कहे क्या तुम मछयां खाते, हां खाते मदिरा सेत; क्या मदभी पीते बाबो बोले,पीवां वेश्या समेत हो ॥ सं० ॥ ६ ॥ क्या वेश्याभी सेते बोले जोगी,अरि शिर पग दे जाते;कुंन तुज वैरी वो मुज वैरी भीत भेदहां राते हो ॥ सं० ॥ ७ ॥ क्या चौरीभी करते दीसो बाबू, हां द्यूत हेत करां चौरी;सुणनें दिलमें राजा

चमक्यौ, ए गत होसी मोरी हो ॥ सं० ॥८॥ राजा बोले सुण बाबाजी, हूं जूवारी मैं मोटो; किसीतणो मैं कह्यौ न मांन्यो, जांण्यो व्यसन ए खोटो हो॥सं०॥९॥ सुणिये बान्नू कहे इम जोगी, जो तूं जूवा रमसी; चौरी नारीपर मदिरा मांस, वेश्या शिकार तूं भमसी हो ॥ सं० ॥१०॥ राजा बोले सुणो बाबाजी, भूल चूक नहीं रमसूं; मुनि राम कहै संग उत्तम करिये, सीख देवो उत्तमसूं हो ॥ ॥ सं० ॥ ११ ॥ इति ॥

## ३ देशी पूर्ववत् ॥

संसारी लोको गंधी देहीका किसा गारवा ॥ सं० टेर ॥ गंधी देहीका किसा गारवा,बुध जन करो विचार; सत्पुरुषांकी करलो संगत, ज्यूं हुवे बेड़ा पार हो ॥ सं० ॥ १ ॥ रंगी चंगी काया दीसे, छिनमे छेह दिखावे; धम धम करतो चढ्यो चौबारे, पाछो पगां नहीं आवे हो ॥ सं० ॥ २ ॥ अश्व कुदावे मूंछ मुरडावे, मनमें घमंड घणेरो; पटके पड़ियो दम नीसरियो, कीयो ममांणे ड़ेरो हो० ॥ सं० ॥ ३ ॥ चोवा चंदन चरचे काया, रजही वेग उडाड़े; बांण ही बूवो पर वश हूवो, खाटमें जावे झाड़े हो ॥ सं० ॥ ४ ॥ माता रुधिर पिता वीर्य मिल, महा अशुचिकी ठौर; जिणमांहे तो चेतन उपजे, देखो कर्मका जोर हो ॥ सं० ॥ ५ ॥ कल्कल एक रात्रि लग रेहै, पंच रात्री बुद्बुद रूप; पक्ष करीनें ईंडो होवे, इम बोले जिन भूप हो ॥ सं० ॥ ६ ॥ शिरोंकुर एक मास करी होवे, मास दोय उर घाट; तीन माससें उदर बनत है, चतु मासे कर फाट हो ॥ सं० ॥ ७ ॥ पंच मास करीनें अंगुली प्रगटे, रोम दृष्टि षट मासः सर्वावयव व्है मास

सातमें, जिनवर कीयो प्रकाश हो ॥ सं० ॥ ८ ॥ चरण ऊर्ध्व अरु मस्तक नीचो, चर्म पक्षी परे टिरियो; नव द-क्ष मासे वायू प्रकोपे, गर्भ थकी नीसरियो हो ॥ सं० ॥ ९ ॥ नव द्वार करीनें अशुचि वहै नित, छै मल मूत्रकी खांन; मुनिराम कहे इण कायासेती, सदा करो धर्म ध्यांन हो ॥ सं० ॥ १० ॥ इति ॥

## ४ देशी ख्यालनी ॥

कर्मतणी गत वांकड़ी, सुंणजो भवि लोको ॥ क० ॥ टेर ॥ वडा पुरुष वे राम रु लिछमण, ज्यां सेव्यो वन-वास; सती सीताकूं रावण ले गयो, राम भयो उदास हो ॥ सुं० ॥ १ ॥ कर्म धको दीयो रावणकूं, सीतानें घा-ल्यो हाथ; जीव संपदा सबही खोई, तीन खंडको नाथ हो ॥ सुं० ॥ २ ॥ वन भुगत्यो है पांचे पांडव, जिनकी सुणजो वात; जूवामांही हारी संपदा, दुर्योधनके साथ हो ॥ सुं० ॥ ३ ॥ धातकी खंडको राय पदमोत्तर, वडी करी उत्पात; समुद्र उलंघ द्रौपदी ले गयो, हुई असंभव वात हो ॥ सुं० ॥ ४ ॥ सती शिरोमण वड़ी अंजना, उ-त्तम वांकी जात; विखो सु भुगत्यो वीस वरस दो, संग दासीके साथ हो ॥ सुं० ॥ ५ ॥ देखोजी कर्मनकी या थिति, वड़ा वड़ामें होय; मुनि राम कहे समझायनें स जी, कर्म बांधो मति कोय हो ॥ सुं० ॥ ६ ॥ इति ॥

## ५ हूं डरूं अकेली वादलमें, चमके वैरण वीजली ॥ ए देशी ॥

मूरख लखजा रे, कनक ने कामण जगमें पास है; निज मन समझा रे, इण भवमें विरचै, नहिं थिर

वास है ॥ टेर ॥ नांणो नेह तोडो कह्यो स रे, जांणो अनरथ मूल; हेत ठिकांणो ना गिणे स रे, सगपण जावे भूल; धन्य मुनिवर संसारमें स रे, धनकूं जांणे धूल रे ॥ मू० ॥ १ ॥ श्रेणिकरायनो डीकरो स रे, कुणिक नामें राय; बाप भणी दीयो पींजरे स रे, जोवो आगम मांय; इण परिग्रह कारणे स रे, अनरथ होता जाय रे ॥ मू० ॥ २ ॥ हार हाथी था वहिल पै सरे, कुणिककरी अभिलाख; दोय दिवसमें नर-मुंवा स रे, एक कोड असिलाख; महाभारत आगे हुवा स रे, छै सूत्रनी साख रे ॥ मू० ॥ ३ ॥ जादव कुलमें आयनें स रे, कमला कीधो वास; पुरी द्वारका सुर करी स रे,सब सोवन घर वास;इक दिन ऐसो आवियो स रे, हुवो जादव केरो नास रे; ॥ मू० ॥ ४ ॥ राय प्रदेशी रै होंती स रे, सूरी कंता नार; इष्ट कांत वाल्ही घणूं स रे, सूत्रमें अधिकार; निज स्वारथ विन पापणी स रे, मार्‍यो निज भरतार रे ॥ मूं० ॥ ५ ॥ जुहूल श्रावकनें हूंती स रे, दयिता तीसनें दोय; अग्नीमांही प्रजालियो स रे, दया न आंणी कोय; माठी गतनी पाहुणी स रे, गई जमारो खोय रे ॥ मू० ॥ ६ ॥ ब्रह्मदत्त चक्रीतणी स रे, हूंती चूलणी मात; विभचारण चूके गई स रे, दीर्घराय-के साथ; घात विचारी पुत्रनी स रे, छै ए वहुली वात रे ॥ मू० ॥ ७ ॥ सहस विद्या त्रिखंड धणी स रे, रावण मोटो राय;सीतानें हरतां थकां स रे,बैठो लंक गमाय;घर फूट्यो वैरी हण्यो स रे,धक्का नरकमें खाय रे ॥ मू०॥ ८॥ पद्मोत्तर हुरमत गई स रे, गये कीचकना प्रांण; पांडव त्रिया द्रौपदी स रे, मूल न राखी कांण; माठी गत मरनें

गयो स रे, मारे छै जमरांण रे ॥ मू० ॥ ९ ॥ जिण ऋषिनें जिन पालजी स रे, बंधव हूंता दोय; रेणा देवी रे वश पड्या स रे, जक्ष सहाई होय; जिण रूप सांमो जो वियो स रे, लीयो सूळीमें पोय रे ॥ मू० ॥ १० ॥ रूपवंत त्रिया देखनें स रे, जोवे विषयविकार; लंपट परनारीतणां स रे, गया जमारो हार; जम घाले आंख्यांमें ताकळा स रे, दे गुरझांरी मार रे ॥ मू० ॥ ११ ॥ मल मूतरनी कोथली स रे, अशुचितणो भंडार; ऊपरसें कळी लगी स रे, जिण ऊपर सिंणगार; हिंगा देवी सम त्रिया स रे, जोवो हीये विचार रे ॥ मू० ॥ १२ ॥ जर जोरूके कारणे स रे, तूटे जूनो प्यार; जे नर जांणे आपणी स रे, ते नर मूढ गिवाँर; त्यागन कर संग्रह करे स रे, तिणनें छै धिक्कार रे ॥ मू० ॥ १३ ॥ कनक कांमणी छोडनें स रे, पाले शुद्ध आचार; सुपनामें बंछै नहीं स रे, ते कहिये अणगार; राम कहै मुनिवरभणी स रे, वंदो वार वार रे ॥ मू० ॥ १४ ॥ उगणीसे अष्टादसे स रे, जोधपुर शेषे काल; स्वांमी वृद्धिचंद प्रसादसूं स रे, जुगतसूं जोडी ढाळ; सत गुरुनी किरपा थकी स रे, वरते मंगल माल रे ॥ मू० ॥ १५ ॥ ॥ इति ॥

## ६ तूं आजा सोजा रे ॥ ए देशी ॥

मैं वरजूं रे तोनें पर नारीकी संगत क्यूं करे; तन छीजे रे तारो, धन जावेनें जग निंदा करे ॥ टेर ॥ पर नारी धन मांगसी स रे, होसी जगमें भांड; गरमी चिणग्यो लागसी स रे, मूंडे पडसी खांड रे ॥ मैं० ॥ १ ॥ कुलनें काळो लागसी स रे, राजा करसी दंड; घर नारी रीसा-

वसी स रे, मिटसी सरब घमंड रे; ॥ मैं० ॥ २ ॥ *लाखी णो तो मानव वाजे, जोतां १ हसतां २ वात; ३ फर्श ४ कुचेष्टा ५ मूल ६ सेवतां, कमसूं खट लो पात रे ॥ मैं०॥३॥ पैठ प्रतीत जावसी स रे, हूय चूकामें कैसी; सबसूं नीचो जोवसी स रे, ऊंचो बोलतो रैसी रे ॥ मैं० ॥ ४ ॥ सर्वापद की साई ए छै, सद्गततणा कपाट; नरकतणो जावानें मारग, अह निश रहे उचाट रे ॥ मैं० ॥ ५ ॥ उभय लोक सूधारण मरजी, रखो परनारीका नेम; अहिपुर तीसे काती शुद्धमें, मुनि राम कहे छै एम रे ॥ मैं० ॥ ६ ॥ इति ॥

## ७ देशी ख्यालनी ॥

साच बातकी थाप जिसीमें, झूठतणो नहीं रंच; किसी जीवकूं दुख नहीं देणा, तजणा सब परपंच रे ॥ सुणियो सब प्यारे, जैन धर्म नहीं छोडणा ॥ सु० टेर ॥ १ ॥ कष्ट आये पिण झूठ न कहना, झूठ पापका मूल; पर तृण जिणनें लिया उठाई, कीया जमारा धूल हो ॥ सु० ॥ २ ॥ नारी सारी द्वार नरकको, स्वर्ग अर्गला जांन; धनकूं धूल गिणी तज निसरो, धन अनरथकी खांन हो ॥ सु० ॥ ३ ॥ ए उपदेश जिसी धर्ममें, समजो चतुर सुजांण; पर निंदा स्व महिमा नांही, नहीं छै खांचाताण हो ॥ सु० ॥ ४ ॥ भाई जमाई पुत्र कमाई, फेट शरीरे लागे;

---

* आदमी लाखीणो अर्थात् लाख रुपयांरो है सो पर नारीनैं कुदृष्टि जोवतां छ ६ आंक मांयसूं एक आंक छेली बिंदी घट जावै जद, दश हजाररो रै जावै. हसतां दूजी बिंदी जावै जद, हजाररो रैजावै. वात करतां तीजी बिंदी जावै जद, सोरो रैजावै. स्पर्श करतां चौथी बिंदी जावै जद, दशरो रैजावै. कुचेष्टा अर्थात् स्तनादि स्पर्श करतां पांचवी बिंदी जावै जद, एक रो रै जावै. ने मूल अर्थात् मैथुन करतां समूल नष्ट हो जावै.

पूर्व कमाई धर्म सहाई, मिष्ट धर्म फल आगे हो ॥ सु० ॥ ५ ॥ विरुद्धाभास नहीं पूर्वापर, नहिं खंडन कोई ठौर; मुनि राम कहे जिन धर्म सरीखो, हुवो न होसी और रे ॥ सु० ॥ ६ ॥ इति ॥

## ८ देशी धूंसारी ॥

एक करलो रे संग गुणी जन की ॥ ए० ॥ टेर ॥ गुणि जन संग सदा सुखदाई २; सब टारत है भ्रम नामनकी ॥ ए० ॥ १ ॥ भ्रमरा संग कीटक हुवे भ्रमरो २, वो उड उड वास ले फूलनकी॥ ए० ॥ २ ॥ जल बिंदु तुच्छ शुक्ति संगतसूं २, व्है मुक्ताफल जात अमोलनकी ॥ ए० ॥ ३ ॥ लोह अडे जे पारस सेती २, छिनमें होवे जात सोवनकी ॥ ए० ॥ ४॥ पुष्पकी संगत सूतको तागो २; मस्तक चढे सुर भूपनकी ॥ ए० ॥ ५ ॥ निर्मल आंखतणे परसंगे २, काणाक्षी होवे अंजनकी ॥ ए० ॥ ६ ॥ रज गगन चढे पवनथी २, देखो ढांके जी क्रांती भाननकी ए० ॥ ७ ॥ राय प्रदेशी केसी गुनी तार्यो २ , दृढ प्रहारी संग संतनकी ॥ ए० ॥ ८ ॥ धर्मीकी संगत पापी सुधरे २, मुनि राम कहे शास्त्र शास्त्रनकी ॥ ए० ॥ ९ ॥ इति ॥

## ९ देशी ख्यालनी ॥

वरजूं वरजूं रे पापीडा निंदा छोड दे ॥ व० ॥ टेर ॥ तूं क्रोध पूतलो शुद्ध न धारे, बोले आल पंपाल; क्रोड पूरवकी तपस्या करनें, छिनमें देवे जाल ॥ व० ॥१॥ बिना पूंजीको निकमो फंफलो, बिरथा जनम गमावे; साधू गृहस्थ दोनूंमें नांही, अध बिच गोता खावे ॥ व० ॥ २ ॥

तूं औगणसूं भरियो पापी, जिणनें तूं नहीं देखे; मनसूं वैरागी वणनें वैठो, वास व्रत नहीं लेखे ॥ व० ॥३॥ परवतसेती माथा फोड़े, भ्रष्टामें मुख घाले; लोभतणो तूं लाय पलीतो, ज्ञान विना तूं चाले ॥ व० ॥४॥ इण भवमें तौ लाज गमाई, पर भव देसी खोय; दोनूं भव तुज बिगड्या पापी, मेल पराया धोय ॥ व०॥५॥ गांव गांवरा टुकड़ा मांगे,धर्म ठगाई करतो;रसनेंद्रीके वश तूं पड़ियो लाजे नहीं झगड़तो ॥ व० ॥ ६ ॥ एम सुणी सुध रीतमें चल्ले, तो सुधरे परलोक; मुनि राम कहें सुध पंथे चलतां पांमे सगळा थोक ॥ व० ॥ ७ ॥ इति ॥

## १० आयारे जोगी निगम पाड़सें ॥ ए देशी ॥

सुरड़ा वडा निसरड़ा रे, देखो सुरड़ा वडा निसरड़ा; संतां सुरड़ा वडा निसरड़ा रे, ऐ काटे पापी करड़ा रे ॥ दे० ॥१॥ ध्यांनी ज्ञानीरी धारा चुकावे, ऐ गिणे न वाला गरड़ा रे ॥ दे० ॥ २ ॥ देश माळवे सुरड़ा मत्कुण, लिख भेजूं मारू खरड़ा रे ॥ दे० ॥ ३॥ मालव देशमें दुख एही मोटो, पड रहे इसिके ढरड़ारे ॥ दे० ॥ ४ ॥ दाफड़ वहुले हुवे क्षिण तनमें,खाज करी पडे झरड़ा रे ॥ दे०॥५॥ पाप लगाडे वसन विगाडे, नींद उजारे पापरडा रे ॥दे०॥६॥ मुनि राम कहै नहीं मुरधर देशे, जां खांन पांन सुथरडा रे ॥ दे० ॥ ७ ॥ इति ॥

## ११ देवरियानी देशी ॥

पर नारी संग छोडो, म्हांरा वालमिया;पर नारी दुखदाई, मोंनें राम दुवाई, आपदकी छे साई ॥ १ ॥ पर

नारीसूं दंडीजे, म्हांरा वालमिया; रोग अंगे लग जाई ॥ ॥ म्हां० ॥२॥ धन छीजे वल हटे, म्हांरा वालमिया;रीसां वळेला थांरा भाई ॥ म्हां० ॥ ३ ॥ ऊंचो बोल सके नहीं, म्हांरा वालमिया; नीचो जोवेला सदाई ॥ म्हां० ॥ ४ ॥ लाखीणो ठिकांणो छूटे ॥ म्हां० ॥ लोकमें दर घट जाई॥ ॥ म्हां० ॥ ५ ॥ पर नारीसूं दुख पावो ॥ म्हां० ॥ मुरझा-वोला दिलमांही ॥ म्हां० ॥ ६ ॥ मुनि राम कहे घर नारी समझावे ॥ म्हां० ॥ करकरनें नरभाई ॥ म्हां० ॥७॥इति॥

## दोहा

कोई निंदा मत करो, निंदा सम नहीं दोष ।
एह लोक बिगड्या फिरे, सुधरे नहीं पर लोक ॥ १ ॥

## १२ देशी ख्यालनी ॥

वरजूं वरजूं रे पापीडा निंदा छोड दे ॥ व० ॥ मूंढे मीठा बोले मूरख,पेटमें खोटा करमी; जैनी नहीं ते फैनी कहिये, जांणो खरा अधरमी ॥ व० ॥ १ ॥ गुरु देवसूं बे मुख हूवा, जिणरा न देखो मूंडा; सात पांच तो मोटा पापी, जासी नरकमें ऊंडा ॥ व० ॥२॥ सूत्रतणो तो मर्म न जांणे, गुरु करया ऊंध मती; तपस्या मांहे छाछ पि-लावे, किम सुधरेला गती ॥ व० ॥ ३ ॥ जिन प्रतिमाकर द्वेषी पूरा,खोटी प्ररूपणा करता; भोळांनें डहकावे पापी, पूंज पूंज पग धरता ॥ व० ॥ ४ ॥ पात्रामांहे करे मातरो, धर्म मर्म नहीं जांणे; तपसीकेरा नाम धरावे, रूढ आंप-णी तांणे ॥ व० ॥ ५ ॥ मन उपंगसूं करे थापना, निकमा साधू बाजे; ज्ञानतणा उत्थापक पापी, निंदा करत नहीं

लाजे ॥ व० ॥ ६ ॥ इसा साधूनें गुरु कर थाप्या, श्रावक वण रह्या धोरी; नकटा देवनें सुरड़ा पूजारी, जैसा ढेढ जिसा थोरी ॥ व० ॥ ७ ॥ घर अवगुण तो देखे नांही, पर औगुणही भाळे; अमृत छोडी नर भंडसूरा, भृष्टामें मुख घाले ॥ व० ॥ ८ ॥ म्हे परदेशी साधू वंदां, दूजांनें नहीं वंदां; नहीं वंदो तो जांणी पापी, क्यूं मांडी थे नंदा ॥ व० ॥ ९ ॥ निंदारा फल लागे खोटा, विध विधसूं दुख पावे; और घणेरा पासी दुखड़ा, साद संत संतावे ॥ व० ॥ १० ॥ निंदक मुख चपेटिका ए तो, सुणनें रीस न करसो; राम कहे डरसो पर भवसें, नहींतर नरकां पड़सो ॥ व० ॥ ११ ॥ इति ॥

## १३ देशी ख्यालनी ॥

तुम सुणियो जी संतो, नीचनें ज्ञान न देवणा; ॥ तु० ॥ टेर ॥ ज्ञान देना विन नहीं देना अच्छा, आम घड़ामें पांनी; घडो वीगडे पांणी जावे, लघुता होय पोतानी ॥ तु० ॥ १ ॥ सर्पनें दूध पिलावे कोई, ज्हेर व्है निर्धार; स्यो सुख पायो वैद्य नवीनो, सिंघकी आंख उघार ॥तु० ॥ २ ॥ भगवत आज्ञा नहीं छै सूत्रे, दुष्टनें ज्ञान सिखाना; नीति शास्त्रे पिण इम वर्ज्यो, दुश्मन होवें छांना॥तु०॥३॥ एक अक्षर गुरु ज्ञानके दाता, जो उपगार न मांनें; सो वार तो स्वागति पावे, चांडाल गति पिण तांनें॥तु०॥४॥ नीचनें ज्ञान कवी नहीं देणा, इण विध शास्त्रे गावें; राम कहे सुविनीतनें देतां, सुक्ख अनंता पावै॥तु०॥५॥इति ॥

## १४ मुकुट धर मोरना रे ॥ ए देशी ॥

## तथा धर्म धन संचिये रे ॥ ए देशी ॥

श्री जिन धर्म पामियो रे, मेरे पाखंड सेवे बलाय;क्या हिंसा मती, क्या आशा मती, क्या नास्त मती, क्या वाम मती, क्या विष्णु मती, क्या शिव मती, ए जोड़े न लागे कोय; जैन धर्म पामियो रे, मेरे पाखंड सेवे बलाय ॥ टेर ॥ सोना पीतल सारखो रे, और केसर धूल समांन; मूरख पंडित सम गिणे रे, ते नर खरा अजांन॥ ॥ जै० ॥ १ ॥ जीवाजीव न जांणही रे, पुन्य पाप किम होय; धर्म अधर्म सम मांनही रे, ते गये जमारो खोय ॥ ॥ जै० ॥ २ ॥ वीतराग तो देव छै रे, गुरू शुद्ध अणगार; अर्हत प्रणीत धर्म कयो रे, ऐही उतारे पार ॥ जै० ॥ ३ ॥ शस्त्र धरे नारी रक्खे रे, ते छै देव कुदेव; महाव्रत विन गुरु छै नहीं रे, हिंसा धर्म मत सेव ॥ जै०॥४॥केवल ज्ञान दर्शन धरा रे, ते छै देवाधिदेव; रामचंद वंदे सदा रे, जांकी इंद्र करे सब सेव ॥ जै० ॥ ५ ॥ इति ॥

## १५ देशी ख्यालनी ॥

सुणो चतुर सुजांना, खूटीकी बूंटी नहीं कोई ग्रंथमें; क्यूं है जांन दिवांना, अमर नहीं सुणियो रे हुवो कोई पंथमें ॥ टेर ॥ श्रीतीर्थंकर अवतार अवालिया, नहीं देखा कोई संतमें; योगाभ्यासी लगा समाधी, मर खूटे सब अंतमें ॥ सु० ॥ १ ॥ धन्वंतरी या बूंटी हेरत, ते पिण गये उडंतमें; कोई नहीं अमर देखा देहधारी, इम सुंणी खरी सिद्धंतमें ॥ सु० ॥२ ॥ अश्वत्थामा भीम गज भर्तरी, अमर कहे कथदंतमें; आईआई मर खूटे समही, सब गये शुभ कृतंतमें ॥सु०॥ ३ ॥ हरि हर ब्रह्मा सबकूं छोडी, ध्यांन रखो अरिहंतमें; मुनि राम कहे अनंत पद भजिये, सो पद सिद्ध भगवंतमें ॥ सु० ॥ ४ ॥ इति ॥

## १६ देशी ख्यालनी ॥

तुम सात वारमें, खरची बांधो रे एक दिन जावणां ॥ टेर ॥ सात वारमें सबको जांना, जिसमें क्या है फेर; रंक रावकूं सबकूं चलना, खरची लेलो लेर; लेलो खरची लेर; फेर पिछतावसो, बंधी मूठी आय, खाली हुय जावसो ॥ तु० ॥१ ॥ सूर्य वारमें सूर्य ऊगे नित, आयु खंड ले जावे; घटी जावे सो पाछी नावे, रवि तो एम जतावे २; खरची बांधसो, मुनि लोकांसूं प्रीत, सैंठीथे सांधसो ॥ तु० ॥ २ ॥ चंद्रवारमें करो चांनणो, तेरा घटरे मांय; जिनसेती तो मिटे अंधेरो, घट पट प्रगट दिखाय २; आखर तो जावणां, राख्या नहीं रहे लाख, मेह्र अरु पावणां ॥ तु० ॥३॥ मंगल वारमें मंगल वरते, धर्म कीयां सुख पासी; धर्म विना तो खाली जासी, आखर तूं पिछतासी २; शास्त्र गाय छै; आंकी भली न वांकी भली, आंख फेर मिचवाय छै ॥ तु० ॥ ४ ॥ बुद्ध वारमें बुद्ध विचारो, जनम मरण मिट जाय; राग द्वेषनें पतळा पाडो जिणरो नाम कषाय २; पातळी पाडसो; ज्ञानथकी ग्रहो ध्यान, समाधी चाडसो ॥ तु० ॥ ५ ॥ गुरूवारमें गुरु चेतावे, इसा करो व्यौपार; जिसमें नफ्फा हुवे अनंता, वावा करे संसार २; ज्ञान कर हेरसी; तूं सूतो छै कुंण नींद, मोत आय घेरसी ॥ तु० ॥ ६ ॥ शुक्रवारमें सुकृत कर ले, धर ले गुरुका ध्यान; गुरु विना कुछ पता न लग्गे, मत कर गुरुसें मांन २; ज्ञान उर राखजो; सुधरे जिम पर लोक, वचन सुध भाखजो ॥ तु० ॥ ७ ॥ थावर वारमें थिर नहीं रहना, चलना विश्वा वीस; जैन धर्म शुद्ध पाळजो

स रे, पाछी मारो रीस २; जस थे लीजियो; मुनि राम कहे सत वारमें, सुकृत कीजियो ॥तु०॥८॥ इति सप्तवार ॥

## १७ देशी ख्यालनी ॥

वीते पखवाडो धर्म करो रे ज्ञानी जीवड़ा ॥ वी० ॥ ॥टेर॥ एकम कहे तूं एकलो स रे, दूजा न तेरो संग; पुन्य पाप दो संग चलेगा, रखो धर्मसूं रंग; एकत्व भावो भावना स रे, दुर्लभ मानव अंग रे ॥ वी० ॥ १ ॥ बीज कहे बीज रोपलो स रे, समकित बीज जमाव; मुनि श्रावकपणो आदरो स रे, बैसो धर्मकी नाव; ज्ञानरूपी जल सींचलो स रे, उज्जल रक्खो भाव रे ॥ वी० ॥२॥ तीज तीन थे आदरो स रे, सम्यक् दर्शन ज्ञान; चारित्र विन तरना नहीं स रे, ऐ तूं साचो मांन; देव गुरु धर्म आदरो स रे, ज्यूं पांचो निर्वाण रे ॥ वी० ॥ ३॥ चौथ कहे च्यारूं तजो स रे, क्रोध मान माया लोभ; ऐ छोड्यां तरणो हुवे स रे, फैले जगमें शोभ; शिर मुंडायां स्यूं हुवे स रे, मिट्यो न मनको क्षोभ रे ॥ वी० ॥ ४ ॥ पांचूं कहे पांचूं जपणां स रे, लागी धारे लार; जिणने कब्जे रक्खिये स रे, जिम उतरो भव पार; पांचूं रोपो धर्ममें स रे, छोडो विषय विकार रे ॥ वी० ॥ ५ ॥ छठ छकाया ओळखो स रे, पग पग जपणां राख; धर्म दया विन छै नहीं स रे, छै सूतरकी शाख; लाख वातकी एक है स रे, दया विना सब खाख रे ॥ वी० ॥ ६ ॥ सातम कहे सत राखजो स रे, सातूं व्यसन निवार; काळो लगासो देहनें स रे, डूबा काळी धार; मरणो किण विध सूधरे स रे, कीजो हीये विचार रे ॥ वी० ॥ ७ ॥ आठम

आठूं तोडिये स रे, कोई जुक्तिके साथ; जोग अष्टांग धारिये स रे, है मन मारण वात; अष्ट आचार समकिततणां स रे, पाळो शुद्ध विख्यात रे ॥ वी० ॥ ८ ॥ नवमी निरणो कीजिये स रे, नवही तत्व विचार; जांण विना पशु सारखो स रे, बोले सूत्र मझार; ज्ञान विना करणी किसी स रे, ज्ञान विना अंधार रे ॥ वी० ॥ ९ ॥ दशमी दश लक्षण धरो स रे, तातें मरण मिटाय; दश मूंडन पिण आदरो स रे, शिर मूंड्यां स्यूं थाय; केवल शिरही मूंड़ियां स रे, खाज माथेकी जाय रे ॥ वी० ॥ १० ॥ एकादशी कहे प्राणियां स रे, ग्यारा प्रतिमा धार; बारस चौड़े बोलही स रे, लो श्रावक व्रत बार; बारे भावो भावना स रे, जिणसूं उतरो पार रे ॥ वी० ॥ ११ ॥ तेरस कहे तेरे क्रिया स रे, छोड़ो चतुर सुजांण; तेरे छोडो काठिया स रे, छोड़ो रूढ अजांण; तेरेपंथी संग छोड दो स रे, सूत्र लुंपक ते जांण रे ॥ वी० ॥ १२ ॥ चवदश कहे चौकस करी स रे, धारो चवदे नेम; दान करो थे शुद्ध मने स रे, राखो अधिको प्रेम; भूत ग्राम रक्षा करो स रे, चावो कुशल क्षेम रे ॥ वी० ॥ १३ ॥ पूनम पूरो ऊगियो स रे, जिणमें वड़ो प्रकाश; अथवा चंद विन रातड़ी स रे, जिणमें नहीं उजास; मुनि राम कहे पखवाड़ो सफलो, कीजो ज्ञान अभ्यास रे ॥ वी० ॥ १४ ॥ तीन चालीस उगणीसके स रे, पाली शेषे काल; जेठ महीनो आकरो स रे, वाजे झाल दुझाल; धर्म कीयां षट रुतु भली स रे, वरते मंगल माल रे ॥ वी० ॥ १५ ॥ इति पखवाडो ॥

## १८ देशी ख्यालनी ॥

तुम बारे मासमें दिलनें मंजो रे तीरथ कौन छै ॥ तु० ॥

॥ टेर ॥ चैत कहे तुम चेतजो स रे, चित राखो एक ठाम; चित्त उज्ज्वल विन ताहरो स रे, सरे न एको काम रे तु० ॥ १ ॥ वैशाख शाख दोय कल्पर्सी स रे, वांछित देवण हार; श्रुत चारित्र दो धर्म छै स रे, भवोदधि तारण हार रे ॥ तु० ॥ २ ॥ ज्येष्ट कहे तूं ज्येष्ट है स रे, जो करे धर्म दृढ धार; ढके दोप जो सकलके स रे, और करे उपगार रे ॥ तु० ॥ ३ ॥ आपाढ आशा राखिये स रे, परमेश्वरकी एक; बीज वावो शुद्ध भूमिमें स रे, जिनसें होय अनेक रे ॥ तु० ॥ ४ ॥ श्रावण श्रवण कीजिये स रे, जिनागम परम पवित्त; लूंयां वरसे ज्ञानकी स रे, करें सकलनो हित्त रे ॥ तु० ॥५॥ भाद्रव गहरो गाजियो स रे, पृथिवी होय सुकाल; गाजो धर्ममें प्राणियां स रे, जिणसेती हुवो न्याल रे ॥ तु० ॥ ६ ॥ आसोज सोज भल भावसूं स रे, सीप समुद्रां जोय; मौती निपजे वखतका स रे, तिम दानादिक होय रे ॥ तु० ॥ ७ ॥ काती काती वरसणो स रे, अथवा कटक समांन; अन्य मतकी करणी छै तैसें, जनम मरणको स्थान रे ॥ तु० ॥ ८ ॥ मृगशिर मृग शिर सारिखो स रे, धर्म विना नर देह; मृगा रूप पशु सारखा स रे, जिणमें क्या संदेह रे ॥ तु० ॥ ९ ॥ पोप पोप पातरभणी स रे, जिणसूं सुधरे काज; शालिभद्र जिम सुख लहो स रे, पांमो अविचल राज रे ॥तु० ॥ १० ॥ माह मोहनें मारलो स रे, क्षमा खड्ग चलवाय; शरण ग्रहो गुरु चरणका स रे, ज्ञान चिराक जिगाय रे ॥ तु० ॥ ११ ॥ फाल्गुन फाल गुनकी संघो स रे, तो तूं घणो रमाद; मुनि राम कहे छै बारे मासमें, राखो धर्म सूं गाद रे ॥ तु० ॥ १२ ॥ इति बारे मास्यो ॥

## १९ देशी ख्यालनी ॥

तुम सुणिये रे लोको कक्का बत्तीसी हिरदे धारिये ॥ ॥ तु० ॥ टेर ॥ कक्का किरिया कीजिये स रे, क्रिया विना स्यूं ज्ञान; ज्ञान विना क्रिया नहीं स रे, तातें दोय प्रधान रे ॥ तु० ॥ १ ॥ खक्खा खिलवत्त छोड़िये स रे, खिलवत्तमें नहीं सार; खिलवत्त खोवे जोगनें स रे, औरही विधवा नार रे ॥ तु० ॥ २ ॥ गग्गा गर्व न कीजिये स रे, गर्व कीयां लछ जाय; गर्व करी रावण गल्यो स रे, और दुर्योधन राय रे ॥ तु० ॥ ३ ॥ घग्घा घटमें चांनणो स रे, कर लो प्यारे लोक; घोर तपस्या कीजिये स रे, मिटे कर्मका रोग रे ॥ तु० ॥ ४ ॥ चच्चा चरचा ज्ञानकी स रे, कर लो शास्त्र प्रमांण; चुगली चोरी छोड़िये स रे, जिण सूं होय कल्यांण ॥ तु० ॥ ५ ॥ छच्छा छल नहीं कीजिये स रे, मेटो मनकी छोल; छः कायांनें ओळखो स रे, जांणो आतम तोल रे ॥ तु० ॥ ६ ॥ जज्जा जसही लीजिये स रे, जस सम नहीं छै धन्न; जी जी करतां बोलियो स रे, उज्जल राखो मन्न रे ॥ तु० ॥ ७ ॥ झज्झा झूठ न बोलिये स रे, झूठ महा दुखदाय; झूठ विगाड़े पैठनें स रें, पत पंचांमें जाय रे ॥ तु० ॥ ८ ॥ टट्टा टेक न छोडिये स रे, धर्मतणी नितमेव; टट्टी तूटे मांहिली स रे, ऐसा सद्गुरु सेव रे॥तु०॥९॥ठठ्ठा ठोठ न होजिये स रे,तज दो ठठ्ठा रोल; ठींभरपणो थे आदरो स रे, ओछो न बोलो बोल रे ॥ तु० ॥ १० ॥ डड्डा डरही राखिये स रे, भगवत भूप संसार; डरही विगाड़े अर्थनें स रे, सो डर वेग निवार रे ॥ तु० ॥ ११ ॥ ढढ्ढा ढील न कीजिये स रे, जिण-

सूं होय सुधार; काज विगाड़े ढीलसूं स रे, ते नर मूढ गिवाँर रे ॥ तु० ॥ १२ ॥ तत्ता तत्व पिछांणिये स रे, तरुणपणो दिन च्यार; थोडा दिनकी चांनणी स र, सेवट घोर अंधार रे ॥ तु० ॥ १३ ॥ थत्था थिर रहणा नहीं स रे, यौवन धन परिवार; आखर एक दिन जावणो स रे, चल्यो जाय संसार रे ॥ तु० ॥१४॥ दद्दा दिलमें रक्खिये स रे, दया दान दिन रात; दगो न कीजे केहसूं स रे, धर्म हारकी वात रे ॥ तु० ॥ १५ ॥ धद्धा धर्मही कीजिये स रे, मनमें धीरज राख; ऋतु आयां फल नीपजे स रे, धर्म विना सब खाख रे ॥ तु० ॥ १६ ॥ नन्ना नर भव दोहिलो स रे, तातें करो सुधार; खरची बांधो ऊजली स रे, जिणसूं बेड़ा पार रे ॥ तु० ॥ १७ ॥ पप्पा पंडित पारखा स रे, शंके करतो पाप; पाप करे छे प्राणियो स रे, भुगते आपो आप रे ॥ तु० ॥ १८ ॥ फप्फा फकीरी आदरो स रे, चलिये खांडे धार; लालचमें फसियो फिरे स रे; धिक् ताको जमवार रे ॥तु०॥१९॥ बब्बा बुध जेहनी खरी स रे, इण भवमें जस लेह; पर भव सुधरे जेहथी स रे, ज्यूं शाख सुधारे मेह रे ॥तु०॥२०॥ भब्भा भमतो क्यूं फिरे स रे, विन कारज पर गेह; भजन करो भगवंतरो स रे, जिणसूं सुधरे देह रे ॥ तु० ॥ २१ ॥ मम्मा मर्म न भाखिये स रे, हुवे अनरथ किणवार; मात पितानें मानिये स रे, और करो उपगार रे ॥ तु० ॥ २२ ॥ यय्या यारी रक्खिये स रे, परमेश्वरके साथ; पार उत्तरे छिनभर मांहे, दूजी खाली वात रे ॥ तु० ॥ २३ ॥ ररा रोस निवारिये स रे, उपजे भली रसांण; रोसथकी तप खोय ई स रे, कोद पूरयको जांण रे ॥ तु० ॥ २४ ॥ लल्ला

लालच छोडिये स रे,सब सरखी नहीं ठौर;अति लालच नहीं अर्थरो स रे, लीन अलीन छै और रे ॥ तु० ॥ २५॥ वव्वा वाद न कीजिये स रे, वाद कीयां हुवे हांण; वंदो गुणि जन देखनें स रे, रखो वडेकी कांण रे ॥ तु० ॥२६॥ शश्शा शंक न कीजिये स रे, जिन वचनांके मांय; शील व्रत शुद्ध पाळजो स रे, जो तुम तिरवा चाय रे ॥ तु० ॥ २७ ॥ षष्षा खूब पिछांणिये स रे,स्याद्वाद मत सार; खाली वाद न कीजिये स रे,बोलो शास्त्रके लार रे ॥ तु० ॥ २८ ॥ सस्सा सतही भाखणो स रे, सूत्र समो नहीं धर्म; सूत्र विरुद्ध जे भाखही स रे, जिणरे बोहला कर्म रे ॥ तु० ॥ २९ ॥ हहा हासो त्यागिये स रे, हास्यथकी विषवाद;कौरव पांडव वीगड्या स रे, नहीं हांसीमें स्वाद रे ॥ तु० ॥ ३० ॥ ळं लखावे लिखणो भेळो, ररे विना सब कोय; उलट पलट अक्षर वण बोले, वर्णसंकर ते होय रे ॥ तु० ॥ ३१ ॥ क्ष क्षमा तुम कीजियो स रे, क्षमा करे गुणवंत; मुनि राम कहे छै ककाबतीसी, शीख चलो इण पंथ रे तु० ॥ ३२ ॥ तयां लीस उगणीसको स रे, पाली पीठ मझार, ज्येष्ठ वदी तेरस रची स रे, ककाबतीसी सार रे ॥ तुम सुणियो रे लोको ककाबत्तीसी हिरदे धारिये ॥ ३३ ॥ इति ककाबत्तीसी ॥

---

## गाळ ।

### १ जैपुरसें दोय चीज मंगाय दो ॥ ए देशी ॥

गुरु कृपासें दोय चीज ओळखसां, एक निश्चो ने व्यव

हार; गुणि जन संग करसां; निश्चो तो म्हांने पार उतारे, रहस्यां उद्यमकी लार ॥ गु० ॥ १ ॥ गुरु कृपासें दोय चीज ओळखसां, अगार ने अणगार ॥ गु० ॥ अगार धर्म श्रावकनो जांणो, अणगार मुनि आचार ॥ गु० ॥ २ ॥ गुरु कृपासें तीन चीज ओळखसां, देव गुरु शुद्ध धर्म ॥ गु० ॥ देव गुरु धर्म पार उतारे, मेटे पुरातन कर्म ॥ गु० ॥ ३ ॥ गुरु कृपासूं तीन चीज ओळखसां, दर्शन ज्ञान चारित्र ॥ गु० ॥ दर्शन देव ज्ञान गुरु जांणो, धर्म चारित्र पवित्र ॥गु०॥४॥ गुरु कृपासूं च्यार चीज ओळखसां, दान शील तप भाव; ॥ गु० ॥ दान सुपात्र शील शुद्ध पाळो, तप वो दान भाव नाव ॥गु०॥५॥ गुरु कृपासें पंच पट् ओळखसां पंचाश्रव पट् काय॥गु०॥पंचाश्रवकूं छिनमांहे छोडां,जतन करां जी पट् काय ॥ गु० ॥ ६ ॥ मुनि राम कहे गुरु कृपासेती, सुधरे छै सगला काज ॥गु०॥ गुरु कृपा विन कहो कुंण तरियो, कुंण पायो त्रिभुवन राज ॥गु०॥७॥ इति ॥

## २ देशी पूर्ववत् ॥

वीर कृपासें मोह नृपनें भगासां, म्हे तो नहीं रखां हिरदे रे मांय; कायम गढ करसां ॥ प्रबोध नृपनें वेग बुलासां, म्हे तो लेसां मोतीडा वधाय ॥ का० ॥१॥ विवेकसें राग द्वेष हटासां,म्हे तो हणसां शीलसें काम॥का० लोभ मेरसी संतोषके आगे, करां क्षमासें कोप निर्नाम ॥ का० ॥ २ ॥ अहंकार घातस्यां विनय करीनें, ओ तो जीते प्रबोध महाराज ॥ का० ॥ राम कहे आतम जय सुखियो, जो रखै सुमतकी लाज ॥ का० ॥ ३ ॥ इति ॥

## ३ दोय नारंगी दोय अनार ॥ ए देशी ॥

ए संसार असार अपार, मुनिवर भाखे वारंवार ॥टेर

दश दृष्टांते नर भव लाधो, मिले नहीं यो मूढ गिवाँर ॥ मु० ॥ मात तता त्रिया सुत भाई, एक न आवे थारी लार ॥मु०॥१॥ हाथ कमाई सब ठकुराई, चलेन साथे एक लिगार ॥ मु० ॥ आप कमाई साथे आसी, समझ समझ तूं ज्ञान विचार ॥ मु० ॥२॥ अशुभ कर्म उदय जब आवे, खावे चेतन आपही मार ॥ मु० ॥ कहांसें आयो कहां तूं जासी, नफेको कर ले तूं व्यौपार ॥मु०॥३॥ रावण राजा पलमें पलट्यौ, मिट्यौ जिसीको सब अहंकार ॥ मु० ॥ दुर्योधनसा जँगमें कट गये, अक्षौहिण सम्मेत अठार ॥ मु० ॥ ४॥ किसी गिणतमें कुंण तूं भोडू, कांई करे तूं घरसें प्यार ॥ मु० ॥ मुनि राम कहे सुणजो सब भाई, सफल करीजो नर अवतार; ॥ मु० ॥ ५ ॥ इति ॥

## ४ रंग मांणो रे म्हांरा बेलियां ॥ ए देशी ॥

धर्म करो रे म्हांरा बेलियां ॥टेर॥मात तात नहीं दुर्गति टारे, नहीं तारे चेलाने चेलियां ॥ ध० ॥ १ ॥ धन दौलत तेरे संग न आवे, नहीं जावे थारे संग थेलियां ॥ ध० ॥ २ ॥ रंग महल तेरे मनकूं सुहावे, तूं गावे छै हाट हवेलियां ॥ ध० ॥ ३ ॥ बालपणो हँस खेल गमायो, जोबन घाली सिर सेलियां ॥ ध० ॥ ४ ॥ रस इंद्रीके वश तूं पडियो, क्या चावे तूं लड्डु जलेबियां ॥ ध० ॥ ५ ॥ कुदेव कुगुरु कुधर्म टारो, धारोनी गुरु मुख सेलियां ॥ ध० ॥६॥ अंजलि जल ज्यूं जावे तेरी ऊमर, जरा आवे नित ठेलियां ॥ ध० ॥ ७ ॥ मुनि राम कहे सुण धर्म न करसी, जांने ज्ञानी कह्या छै गैलियां ॥ ध० ॥ ८ ॥ इति ॥

## ५ नेह लग्यो रंग मांण ले ॥ ए देशी ॥

हां रे जीवा ! चौराशी में तूं भम्यो, हां रे जीवा पाम्यो

दुःख अपार रे; अब तो सूरत संभार रे, मत हारे नर अवतार रे ॥ अ० ॥ १ ॥ हां रे जीवा नर भव दुर्लभ लाधियो, उत्तम कुल अवतार रे ॥ अ० ॥ २ ॥ हां० ॥ नर भव पायो तो स्यूं थयो, धर्म विन मूढ गिवाँर रे ॥ अ० ॥ ३ ॥ हां० ॥ धर्म पायो तो स्यूं थयो, दया विना नहीं कछु सार रे ॥ अ० ॥ ४ ॥ हां० ॥ समकित विन पढ स्यूं कियो, ऊंणो दश पूरब धार रे ॥ अ० ॥ ५ ॥ हां० ॥ क्रिया करी तौ क्या भयो, समकित विन सब छार रे ॥ अ० ॥ ६ ॥ हां० ॥ ज्ञान विना क्रिया नहीं, क्रिया विन ज्ञान न सार रे ॥ अ० ॥ ७ ॥ हां० ॥ दर्शन ज्ञान चारित्र थी, मुक्ती व्है ततकार रे ॥ अ० ॥ ८ ॥ हां० ॥ दव लगी पंगू बोलियो, अंधे सुणी है पुकार रे ॥ अ० ॥ ९ ॥ हां० ॥ पंगु चढ्यो खंध अंधके, दोऊं मिल लंघे वन पार रे ॥ अ० ॥ १० ॥ हां० ॥ ज्ञान क्रियासें मोख है, मुनि राम कहे अवधार रे ॥ अ० ॥ ११ ॥ इति ॥

६ वालमा नायण गईथी लूंटमें, हां रे वातो क्या ॥ क्या लाई लूंट, वालमा नायण गईथी लूंटमें ॥ ए देशी ॥

जियडा प्रभुजीनें गावो रंगसूं, हां रे तुमे छोडो, हां रे तुमे छोडोनी झूठी झखाल, जियडा प्रभुजीनें गावो रंगसूं ॥ जि० ॥ धर्म करिये उमंगसूं, हां रे छिन भरमें २ हूसो रे न्याल ॥ जी० प्र० ॥ हां रे तुमे छोड़ो २, झूठी झखाल ॥ जी० प्र० ॥ १ ॥ कपाल वसे बुद्धि रीसडी, हां रे रीस करदे २, बुद्धि खराब ॥ जी० प्र० ॥ जी० ॥ नयनमें काम लज्जा वसै, हां रे लज्जा नें २, काम देवे दाब ॥ जी० प्र० ॥ २ ॥ जी० ॥ लोभ दया हिरदे वसै, हां रे लोभ देवे २, दयानें उठाय ॥ जी० प्र० ॥ जी० ॥ मूख

